चित्त लाय हो ॥ रा० ॥ सिखामण देई चली पा
गा फिरीया राय हो ॥ रा० ॥ ८ ॥ शुभ मुहूरत
ने शुभ घडी. मांहि किध प्रयाण हो ॥ रा० ॥
पवन जोगके वश थकी. जिहाज चल्यो असमा
न हो ॥ रा० ॥ ९ ॥ केतो दधि लंघी गयो. त
त्र ते जिहाज तिवार हो ॥ रा० ॥ तिनमें मत्री
जो हुतां. मनमें किध विचार हो ॥ रा० ॥ १० ॥
कनक त्रियाके कारणे. क्या न होय जंजाल हो
॥ रा० ॥ करम तणी गत मोटकी. न टले लिखी-
यो भाल हो ॥ रा० ॥ ११ ॥ लक्ष अष्टादश ए
ह वे. धन संख्या प्रमाण हो ॥ रा० ॥ एक म
हिपालजु वरजके, अरु माने सब आण हो ॥
रा० ॥ १२ ॥ सागर मांहि नाखके, ल्युं कनक
उर नार हो ॥ रा० ॥ सुख भोगुं भल भामणी,
सफल करूं अवतार हो ॥ रा० ॥ १३ ॥ वांहि
गुलांमा दिकरी, धनथी वशमें थाय हो ॥ रा० ॥
छिद्र गवेषे कुंमरना, दुष्ट भाव मन मांहि हो ॥
रा० ॥ १४ ॥ रवि आथमीयो देखतां, माहिपाल
को दुःख हो ॥ रा० ॥ उदे होयगा तिणसमें,
कुंमरकु होसी सुख हो ॥ रा० ॥ १५ ॥ वादल

पंच प्रकारना, छण पाछे अंधार हो ॥ रा० ॥ पसरयो जगमें आणके, खोटो जनकाधार हो ॥रा०॥१६॥ समस्त लोक सूता पछे, करम संजोगे ताम हो ॥रा०॥ उजड वाजे वायरो, निसा पडी तव शाम हो ॥रा०॥१७॥ अष्टादशमी ढालमें. ऋषजी कहे सुविचार हो॥ रा० ॥पुण्य सहाइ जेहनो.ते पांमे जयकारहो॥रा०॥१८॥

दुहा॥सूर्य अस्त हुआ पछे, मंत्री दुष्ट स्वभाव ॥ दुष्ट भाव चित्तमें धरे, ते तो तिण प्रस्ताव ॥ १॥ महिपालको तिण समें, सागर मांहि डार ॥ दया हिन सूतो तदा, आणी हरप अपार ॥ २ ॥ प्रिवु न देखे पाखती, कुंमरी तें ततकाल ॥ इत उत जोतां ना मिलो, तब उठी मोह झाल ॥ ३ ॥

ढाल १९ मी ॥नार वत्तीसो तदा॥ ए देशी॥ चंद्ररेखा कुंमरी तदारे, बोले गद गद वाण ॥ किहां जोऊ प्रिव किहां गयोरे, माहरा जीवन प्राण ॥ १ ॥ अरे प्रिवु दिजे दर्शनरे, अरे प्रिवु जगमें प्यारा ॥ अरे मन मोह्या माहरा, अहे दे वेग दिदार ॥ ए टेक ॥ २ ॥ अरे तुम वि

रह अपारा, अरे प्रिवु गुण भंडारा ॥ अरे गुण वहुथा थारा, अरे प्रिवु तुम दिजे दरशनरे ॥ अ० ॥ ३ ॥ हा हा देव किसुं कियोरे, ऊठो सकल परवार ॥ कोलाहल मोटा थयोरे, मंत्री आयो तिवार ॥ अ० ॥ ४ ॥ जिहाज तिहां थंभावियोरे, ढूंढे सागर मांय ॥ कुंमरी तव विरह थकीरे, दधि मांहि झंपाय ॥ अ० ॥ ५ ॥ आग्रह कर मंत्री तिहांरे, राखी कुंमरी तेह ॥ तो पिण राखी ना रहेरे, करे विलाप अछेह ॥ अ० ॥ ६ ॥ अय स्वामी तुम जाणतेरे, क्या विसरे मोह आज ॥ जो मेरे विरहे करीरे, पासी दुःख सिरताज ॥ अ० ॥ ७ ॥ दया हिण पणसेभ्वरूरे, पापी वडो कठोर ॥ कियो विजोगजु कंतनोरे, कांइ न चाले जोर ॥ अ० ॥ ८ ॥ वचन वहु इण परे वदेरे, तव वोल्या परधान ॥ भद्रे तुम धीरज धरो मनेरे, ढूंढी करसुं जाण ॥ अ० ॥ ९ ॥ जो किहां होगा जीवतारे, तो लावुं भरतार ॥ अरु मूआ जाणी तुम तणारे, मेलुंगा परवार ॥ अ० ॥ १० ॥ विलापात कियां थकारे, हासिल क्या कुछ होय. तूठा प्रभू कारज होवेरे, हे भद्रे मत रोय ॥ अ०

॥ ११ ॥ जो तुम पुण्य सहाईयोरे. तो मिलसी भरतार ॥ मरण तणो भय परहरोरे, धिरज म नमें धार ॥ अ० ॥ १२ ॥ आशा बस सुसती हुईरे, देखावी सत ठोर॥ जिहाज चलायो उता वलोरे. ले गया केती दूर ॥ अ० ॥ १३ ॥ कप ट बसें आतुर थयेरे. चिंत्या मांहि प्रधान ॥ शोक करे कुंमरी तदारे. वली करे वखाण ॥ अ० ॥ १४ ॥ तव मंत्री आई कहेरे. चिंत्या म कर लिगार ॥ मूआ प्राणी ना मिलेरे. तुं कर मुझ भरतार ॥ अ० ॥ १५ ॥ एह वचन माहरोरे. मा नो होय हुल्लास ॥ तुम आगें ऐसा रहुंरे. जूंठा करके दास ॥ अ० ॥ रिध संपत ए माहरीरे, ओर सकल परवार ॥ तेरे वश सब होयगारे, वेगो कर भरतार ॥ अ० ॥ १७ ॥ ऊपजी भा खे मोटकीरे, काम विटंबन एह ॥ कपट मंत्रीका जाणीयेरे, ढाल ब्रगणीसमी एह ॥ अ० ॥ १८॥

दुहा ॥ कह्या वचन प्रधाननें. चमकी चित्त मझार ॥ अहो इण पापी दुष्टनें. गेर दियो भर तार ॥ १ ॥ दिलमें आर्त अति करे, अय कूडा किरतार ॥ किसके आगें ते करी, एकली अबला

लावो धार ॥ नगरी तो नजदिक है, पूजा पठे
विचार ॥ १ ॥ इम कहता तव ऊतरया, नगरी
निकट जिवार ॥ रतन अमोलक भेटणो, ले चा
ल्या दरबार ॥ २ ॥ महिपत तो तिण अवसरे,
पूछ कुशल विचार ॥ राजन तुम सुपसायथी,
आनंद थयो अपार ॥ ३ ॥ थरवण ते दिन दि
न प्रते, जाई करे प्रणाम ॥ राजाने दिधो ति
हां, मंत्री पद अभिराम ॥ ४ ॥

ढाल २१ मी ॥ मेरे मन जिनजी वस्योरे
लाल ॥ ए देशी ॥ सोमश्री ते भामणीरे, मनमे
चिंते एम ॥ प्रिवु प्यारारे ॥ तुम विन अवल
एकलीरे, धीरज धरसुं केम ॥ प्रि० ॥ मेरे तो
मन प्रिउडा वस्योरे, प्राणोंका आधार ॥ प्री०
लोह चमक पाषाणज्युंरे, तिम तसु प्रित अप
र ॥ प्री० ॥ १ ॥ ए टेक ॥ एकजुं पटडे ऊपरेरे
उतरीथी तिण काल ॥ प्री० ॥ सायर तट देखे
फिरीरे, मुरझांणी साबाल ॥ प्री० ॥ २ ॥ भूख
तृपा अरु वेदनारे, सहती लखे प्रिवु सार
प्री० ॥ इम दिन सात ... गयेरे, लगी
सा नार ॥ प्री० ॥३॥

शाखा मांहि बंधाय ॥ प्री० ॥ तापस एक तिहां देखकेरे, तुरत आयो तब धाय ॥ प्री० ॥४॥ तापस ते तिण अवसरेरे, दया आण छोडाय ॥प्री० क्या तुमकुं दुःख उपन्यारे, कहो सकल समजाय ॥ प्री० ॥ ५ ॥ पतिनीमें विजोगणीरे, विछडी सागर मांय ॥ प्री० ॥ तब बोल्या ते तापसीरे, एक अछे उपाय ॥ प्री० ॥ ६ ॥ इस नगरीके बाहिरेरे, देहरा एक प्रधान ॥ सुण कुंमरीरे ॥ चक्रेश्वरी प्रसिद्ध छेरे, सेव्या वंछत दान ॥ प्री० ॥ ७ ॥ मिले मनोरथ जेहवारे, तस सेवा परमाण ॥ सु० ॥ जाइ बैठो तिहां तुमेरे, होवे परम कल्याण ॥ प्री० ॥ ८ ॥ तुमें मिलावे जीवतारे, विछडा जे भरतार ॥ सु० ॥ या खबर सूआ तणीरे, ते कहसी अधिकार ॥ प्री० ॥९॥ मांस खमण तिहां तप करी. हे भद्रे तिहां जाय ॥ प्री० ॥ खबर मिले एक मांसमेंरे. निश्चे वात कहाय ॥ प्री० ॥ १० ॥ हे पुत्री तुम नाहलारे. मिलसी तुम निरधार ॥ प्री० ॥ छठे मासके अंतरेरे, पहुंची ते तिणवार ॥ प्री० ॥ ११ ॥ धिरज धार मन चिपेरे. तिहां गई ततकाल ॥ प्री० ॥

हाथ जोड लटको करेरे. तब ते बोली बाल ॥ प्री० ॥ १२ ॥ देवी तुं प्रसिद्ध छेरे. कहो किहां भरतार ॥ प्री० ॥ कुशल क्षेमकी वारतारे. भा खो सकल विचार ॥ प्री० ॥ १३ ॥ जैसा हो तै सा कहोरे. परसन होके आज ॥ प्री० ॥ नहीं प्राण तजुं तो ऊपरेरे. अब तुम हाथे लाज ॥ प्री० ॥ १४ ॥ जीवण म्हारा तुम थकीरे. हुजो बेग सहाय ॥ प्री० ॥ इम कहे बैठी ध्यानमें. त न मनसु लय लाय ॥ प्री० ॥ १५ ॥ सुणी माहा तम तेहनोरे. चंद्ररेखा तिणवार ॥ प्री० ॥ आज्ञा मांगे जातनीरे. जो में कह्या विचार ॥ प्री० ॥ ॥ १६ ॥ मंत्री मन हर्षित हुयोरे, आज्ञा दीवी दर हाल ॥ प्री० ॥ जात्रा कर सुख भोगवारे. बित्या जावे काल ॥ प्री० ॥ १७ ॥ तिण अवसर वी जी त्रियारे, चंद्ररेखा तसु नाम ॥ प्री० ॥ आज्ञा ले प्रधानकीरे, आई ते अभिराम ॥ प्री० ॥ १८ ॥ देवीके सनमुख तिहांरे. कहे वचन सुविचार ॥ प्री० ॥ सुरूपति मेलो मेहरसुंरे, नही हत्या तुम वार ॥ प्री० ॥ १९ ॥ इम कहे बेठी बालिकारे, मनमें धीरज आंण ॥ प्री० ॥ अब कथन रली

थामणोरे, ताको कहुं बयाण ॥ श्री० ॥ २० ॥ ढाल जली एकविसमीरे. सुणतां. अति सुख थाय ॥ श्री० ॥ ऋपजि नाखे पुण्यथीरे. संकट सहु दूरपुलाय ॥ श्री० ॥ २१ ॥

दुहा ॥ महिपालकि वारता, अब सुणीयें चित्त लाय ॥ मंत्रीनें नाखी दीयो, पडीयो साग र माय ॥ १ ॥ कलावंत निजभुज थकी. तिरणें की बिध जांण ॥ सज एक निजरा पडयो, झेल्यो काठो तांण ॥ २ ॥ तस थकी व्यापां थका, उपर लेवे वाय ॥ ता उपर आरुढहो, निकट किनारे आय ॥ ३ ॥ पार पामें ते जल तणो, उतरयो ते महिपाल ॥ विस्मय होके चिंतवे, अई अई विधिना ख्याल ॥ ४ ॥

ढाल २२ मी ॥ वीर सुणो मोरी वीनती ॥ ए देशी ॥ गुणवंतना गुण वर्णवुं, जगमेंहो जग में पुण्य सहाय ॥ पुण्य पखे एह प्राणिया, कि रत हो फिरत अधकी लहाय ॥ गु० ॥ १ ॥ म नमें चिंते एहवा, कुवर हो कुंवर महिपाल ॥ ए मंत्रीने क्या किया, नाख्या हो नाख्या तिण त त्काल ॥ गु० ॥ २ ॥ दोप नही मंत्री तणा,

माहरेहो माहरे मोटा करम ॥ अथवा जगमें लोभ सुं, क्या हो क्या न करे अधरम ॥ गु० ॥ ३ ॥ लोभे अनरथ उपजे, लोभे हो लोभे लाज गमाय ॥ लोभे प्राणी दुःख सहे, लोभे हो लोभे दुरगत जाय ॥ गु० ॥ ४ ॥ दोपजु किसकुं दिजीये, म्हारे हो म्हारे पूरव पाप ॥ रिध संपत त्रिय माहरी, ताको हो ताको भयो संताप ॥ गु०॥ ५॥ पहली त्रिया माहरी, सोमज हो सोमसीरी तस नाम ॥ ताके मिलवा कारणे, जातो हो जातोथो मन अभिराम ॥ गु० ॥ ६ ॥ दूजी प्यारी पदमनी, विछडी हो बिछडी म्हारे हाथ ॥ दोषजु अपने करमको, क्या इसमें हो क्याइ करे जगनाथ ॥ गु० ॥ ७ ॥ शुभ करमा प्रभावथी, खोटी हो खोटी वस्त विजोग ॥ निकी वस्त तणा होवे, तुरतज हो तुरत आइ संजोग ॥ गु० ॥ ८ ॥ फिर चिंते कुंवर तिहां, क्या हो क्या मुनिना वेण ॥ झूठा तो होवे नही, जैसे हो जैसे सांचा रेण ॥ गु० ॥ ९ ॥ तो में जाण्या एहवा, एहिज हो एहिज मिलीया चहेन ॥ तिण अवसर रवी उगियो, विती हो विती सारी रेण ॥ गु०

॥ १० ॥ रवी जाणो आतुर हुआ, ना जाणुं हो ना जाणु क्या होय ॥ देखण तव महिपालको, उदे हो उदे भयो तब जोय ॥ गु० ॥ ११ ॥ जग माहि प्रगट हुआ, नाठा हो नाठा तव अंधार ॥ ऐसा सूरज ऊगिया, पाम्या हो पाम्या हरप अपार ॥ गु० ॥ १२ ॥ चिंत्यो थो कुंवर जदी, पहली हो पहली केली तिवार ॥ सुर गुरु कबही न कह सके, करमज हो करम चरी अपार ॥ गु० ॥ १३ ॥ जाता केती भूममें. लागीहो लागी थोडी वार ॥ सरवर आगे निरखियो, पोपे हो पोपे शोभ अपार ॥ गु० ॥ १४ ॥ सागरके पाणी थकी, फाटी हो फाटी देह तिवार ॥ सरवर पासे आयके, मंजन हो मंजन करे जिदार ॥ गु०॥१५॥राग आलापे ते तिहां, गावे हो गावे अतिही रसाल ॥ हरणादिक आया तिहां, मोह्या हो मोह्या है ततकाल ॥ गु० ॥ १६ ॥ तिण अवसर आइ तिहां, पाणी हो पाणी लेवा काज ॥ तापसकी कन्या भली, देखी हो देखी सिरताज ॥ गु० ॥ १७ ॥ रूपवती कुंमरी भली, चिंते हो चिंते मनमें एम ॥ ए नारी अपछर जिसी, इहां

हो इहां आई छे केम ॥ गु० ॥ १८ ॥ विद्याधरी के रतिय है, के हो के वन देवी एह ॥ क्या लक्ष्मी सुर कन्यका, चिंते हो चिंते मनमें तेह ॥ गु० ॥ १९ ॥ तो अब जाई पूछिये, एहिज हो एहिज द्वीपनो नाम ॥ नगरी अरु राजा तणा, पूछु हो पूछु हुं इण ठाम ॥ गु० ॥ २० ॥ पुनरपी चिंते ते तिहां, एहज हो एह जुक्त न काम ॥ मैं तो पंथी एकलो, क्यों हो क्यों पूछिये नाम ॥ गु० ॥ २१ ॥ तिणमें यह तपस्वीनी, जाणा हो जाणा क्याइ जरूर ॥ ऋषजी कहे ढाल बावीसमी, कुंमरी हो कुंमरी तेह हजूर ॥ गु० ॥ २२॥

दुहा ॥ तिण अवसर ते कन्यका, निरखी ताको रूप ॥ मनमें चिंते एहवी, ए छे कोई नूप ॥ १॥या कोई एह काम है, या कोई परधान ॥ या कोई एह चंद्रमा. या कोई ए भाण ॥ २ ॥

ढाल २३ मी॥बागडीयांनी देशी॥ कुंमरी मनमें चिंतवेरे, मोह्यो म्हारो मन्नरे ॥ मोहनजी ॥ काम कुंमरीकी उपमारे, लागे तोरे तन्नरे ॥मो० ॥ १ ॥ तु सूरतका वाल्हाजी, तुं मुझ प्राण अधार ॥ तोसुं मेरा प्यार, इण भव तुम भरताररे

॥ मो० ॥ २ ॥ ए टेक ॥ शशी सम मुखडो ताह
रोरे, रवि सरिखो तुम तेज ॥ मो० ॥ ओर अ
विरथा वातडीरे, लाग्यो तोसुं हेजरे ॥ मो० ॥
तु० ॥ ३ ॥ वदन हमारा विंधियारे, मारे काम
के बाण ॥ मो० ॥ करथी कुम्नज मेलियोरे, मोडा
अंग सुजाणरे ॥ मो० ॥ तु० ॥ ४ ॥ नेण अन्याइ
छे खरारे, जाणो वाध्या ताण ॥ मो० ॥ नेह न
णावे अंगथीरे, ताके नेत्र कमाणरे ॥ मो० ॥ तु०
॥ ५ ॥ कुंमरी देखी एहवीरे, तब तेहीज महि
पालरे ॥ मो० ॥ चिंते काम विटबणारे, ताको ए
ह जंजालरे ॥ मो० ॥ तु० ॥ ६ ॥ ऐसा कुण ज
ग जाणियेरे, जोबननी वय पायरे ॥ मो० ॥ न
तजे काम विकारनेरे, थोडी वहोत जणायरे ॥
मो० ॥ तु० ॥ ७ ॥ इम चिंते कुंवर जदारे, आ
ई कन्या तिवाररे ॥ मो० ॥ काहि सजन निज सु
ख थकीरे, आये हो इणवाररे ॥ मो० ॥ तु० ॥
॥ ८ ॥ राज पुत्र हम जाणियेरे, नाम कहे महि
पाल ॥ मो० ॥ प्रोहण फूटा माहरारे, तिहांथी
आयो चालरे ॥ मो० ॥ तु० ॥ ९ ॥ कहो नगर
तुम कोणसारे, कुंणसा द्विपसुंथान ॥ मो० ॥

राज करे कुण राजवीरे, अरु कुण छे प्रधान॥ मो०॥तु०॥१०॥एह वचन श्रवणे सुणीरे, बोली ते ततकाल ॥ मो० ॥ नगर द्विप कोई नहीरे, और नही महिपाल॥मो०॥तु०॥११॥तापस आश्रम मोटकोरे, इसही वनके माय ॥ मो० ॥ पिण वेगा तुम माहरारे, पाणी ग्रहण कराय॥मो० ॥ तु० ॥ १२ ॥ रिध दिवावुं मोकलीरे, जाणो इंद्र समान ॥ मो० ॥ पूर मनोरथ माहरारे, मत करे खेचाताण ॥ मो० ॥ तु० ॥ १३ ॥ नेप तुमारो मोटकोरे, किम तु परणी जाय ॥ मो० ॥ तापस व्रत लिधा नहीरे, स्वामि सुण मुझ बाय ॥ मो० ॥ तु० ॥ १४ ॥ सिंहल नामा द्विप हैरे, सब मांहि सुविसाल ॥ मो० ॥ श्रीपुर नगर सुहामणोरे, जित शत्रु नृपाल ॥ मो० ॥ तु० ॥ ॥१५॥ पूष्फचुला तसु नारजारे, पुत्रजु श्रीधर नाम ॥ मो० ॥ एकदा निसमें चिंतव्योरे, ए पूर्व भव काम ॥ मो० ॥ तु० ॥ १६ ॥ पूर्व पुण्य पसायथीरे, भोग्या सुख अभिराम ॥ मो० ॥ सुकृत आगे किजियेरे, ज्युं पांमु शुभ ठांम॥ मो०॥तु० ॥ १७ ॥ पुण्य विना सब कारमोरे, ज्युं वेस्याका

नेह ॥ मो० ॥ धन विण सगपण ना करेरे. तुरत दिखावे छेह ॥ मो० ॥ तु० ॥ १८ ॥ पुण्य बिना ए जीवडोरे. नरम्यो जग मंझार ॥ मो० ॥ पुण्य निधानजु साथ छेरे, पांमे सुख नंडाररे ॥ मो० ॥ तु० ॥ १९ ॥ प्रनात समें नृप उठकेरे. आया निज दरबार ॥ मो०॥ वात कही तब पाछलीरे, तापस व्रत ल्युं धार॥ मो० ॥ तु० ॥ १९ ॥ स्वामि विरह दोहिलोरे, इम जंपे परधान ॥ मो० ॥ पिण अंत्रायजु कुण देवेरे, दोष लगे असमान ॥ मो० ॥ तु० ॥२०॥ राज देई निज पुत्रनेरे, अनित्य जक्तने जाण ॥ मो० ॥ तेहिज त्रिया नृप साथसुंरे, आया इसी उद्यांन ॥ मो० ॥ तु० ॥ २१ ॥ दिक्षा लेगुरु पाखतीरे. धनंजयके पास ॥ मो० ॥ राय राणी व्रत धारकेरे, पाम्या अति हुल्लास ॥ मो०॥ तु० ॥ २२ ॥ गर्नवती राणी तदारे, न कह्यो नेद विचार ॥ मो० ॥ संजम कोईय न देयसीरे, तव प्रगटतो निरधार ॥ मो० ॥ तु० ॥ २३ ॥ महिपत पूछे ए किहांरे, लाग्या तुमको दोप ॥ मो० ॥ स्वामी कूड न बोलियेरे, ए वातनी मोयसो

स ॥ मो० ॥ तु० ॥ २४ ॥ पहिला हीये जाणीयेरे, शक न करह लिगार ॥ मो० ॥ अंत्राय संजम तिहांरे, न कह्यो एम विचार ॥ मो० ॥ तु० ॥२५ एह वचन निज गुरु कनेरे, जाय कह्यो ते राय ॥ मो० ॥ जुक्त नही ए वातडीरे. गर्नजु श्राट थाय ॥ मो० ॥ तु० ॥ २६ ॥ दिक्षा तो आवे न हीरे, गर्नवती जो नार ॥ मो० ॥ पिण जो शे अवकेहनोरे, न करयो प्रथम विचार ॥ मो० ॥ तु० ॥ २७ ॥ सार सुध करवा नणीरे, बिरध तापसणी एक ॥ मो० ॥ गर्न तणी प्रतिपालणा रे, करती जतन अनेक ॥ मो० ॥ तु० ॥ २९ ॥ शुन्न मुहुरत जब आईयोरे, पुत्री जनन प्रधा न ॥मो०॥ वधती में दिन दिन प्रतेंरे, चोसठ कला की जाण ॥ मो० ॥ तु० ॥३०॥ चिंत्या छे माहरे तातनेरे, किसकुं द्युं परणाय ॥ मो० ॥ तिण अ वसर गुरु पाटपेरे, बैठा पिताजु आय ॥ मो० ॥ तु० ॥ ३१ ॥ एकजु उड नखटोलनीरे, दिधी गुरुनें तांम ॥ मो० ॥ गगन गती ते संचरेरे, वंछत पावे ठांम ॥ मो० ॥ तु० ॥ ३२ ॥ दंडजु ए क सुहांमणोरे, जो लेवे तसु हाथ ॥ मो० ॥

सैन्या जीते मोटकीरे, अरु जीते महीनाथ ॥ मो०
॥ तु०॥ ३३ ॥ तीजी विद्या रूपनीरे, परावर
तनी तेह ॥ मो० ॥ वंछत रूप फले तिहांरे, गु
रुने दिधी एह ॥ मो० ॥ तु० ॥ ३४ ॥ देई
स्वर्ग सिधाईयोरे, अब है मेरा तात ॥ मो० ॥
तापस ते सबमें बडोरे, एणें वखत सुण नाथ ॥
मो० ॥ तु० ॥ ३५ ॥ जो परणो तुम महिपतिरे. तो
दिवाउं रिद्ध ॥ मो० ॥ जो आइ देवे पितारे. तो
तुम कारज सिध ॥ मो० ॥ तु० ॥ ३६ ॥ ढाल कही
तेवीसमीरे. अब आगे अधिकार ॥ मो० ॥ नविजन
सुणिये नावसुंरे. ज्युं उतरो नवपार ॥ मो० ॥ ३७ ॥

दुहा ॥ बे कर जोडीने कहे, सांभल अरजी
एक ॥ ओर नूम मत जाईयो, रखजो हमरी टे
क ॥ १ ॥ एम कही निज मातपे, आई ते तत
काल ॥ विनय सहित वंदी कहे, कुंमरी अपना
हाल ॥ २ ॥ एक पुरुष आया इहां, शूर महा
गुणवंत ॥ ताको द्यो परणाईके, आई मिल्यो अ
चतंत ॥ ३ ॥ कुलपतको जाके कह्यो, कन्याका
दरहाल ॥ ते सुण आया कुंमरपे, बोल्यो वच
न रसाल ॥ ४ ॥ अब परदेशी पाहुणे, कुंमरी

स ॥ मो० ॥ तु० ॥ २४ ॥ पहिला हीये जाणीयेरे, शंक न करह लिगार ॥ मो० ॥ अंत्राय संजम तिहांरे, न कह्यो एम विचार ॥ मो० ॥ तु० ॥२५ एह वचन निज गुरु कनेरे. जाय कह्यो ते राय ॥ मो० ॥ जुक्त नही ए वातडीरे. गर्भजु प्रगट थाय ॥ मो० ॥ तु० ॥ २६ ॥ दिक्षा तो आवे न हीरे, गर्भवती जो नार ॥ मो० ॥ पिण जो शे अत्रकेहनोरे, न करयो प्रथम विचार ॥ मो० ॥ तु० ॥ २७ ॥ सार सुध करवा भणीरे, विरध तापसणी एक ॥ मो० ॥ गर्भ तणी प्रतिपालणा रे, करती जतन अनेक ॥ मो० ॥ तु० ॥ २९ ॥ शुभ मुहुरत जब आईयोरे, पुत्री जनम प्रधान ॥मो०॥ वधती में दिन दिन प्रतेरे, चोसठ कला की जाण ॥ मो० ॥ तु० ॥३०॥ चिंत्या छे माहरे तातनेरे, किसकुं द्युं परणाय ॥ मो० ॥ तिण अवसर गुरु पाटपेरे, बेठा पिताजु आय ॥ मो० ॥ तु० ॥ ३१ ॥ एकजु डंड नखटोलनीरे, दिधी गुरुनें तांम ॥ मो० ॥ गगन गती ते संचरेरे, वंछत पावे ठांम ॥ मो० ॥ तु० ॥ ३२ ॥ दंडजु एक मुहांमणोंरे, जो लेवे तस हाथ ॥ मो० ॥

सैन्या जीते मोटकीरे, अरु जीते महीनाथ ॥ मों० ॥ तु०॥ ३३ ॥ तीजी विद्या रूपनीरे, परावर तनी तेह ॥ मो० ॥ वंछत रूप फले तिहांरे, गुरुने दिधी एह ॥ मो० ॥तु० ॥ ३४ ॥ देई स्वर्ग सिधाईयोरे, अब है मेरा तात ॥ मो० ॥ तापस ते सबमें वडोरे, एणें वखत सुण नाथ ॥ मो० ॥तु० ॥ ३५ ॥ जो परणो तुम महिपतिरे. तो दिवाउं रिद्ध ॥ मो० ॥ जो आइ देवे पितारे. तो तुम कारज सिध ॥ मो०॥तु०॥ ३६ ॥ ढाल कही तेवीसमीरे. अब आगे अधिकार॥मो०॥भविजन सुणिये भावसुंरे.ज्युं उतरो भवपार॥मों० ॥ ३७॥

दुहा ॥ वे कर जोडीने कहे, सांभल अरजी एक ॥ ओर भूम मत जाईयो, रखजो हमरी टेक ॥ १ ॥ एम कही निज मातपे, आई ते तत काल ॥ विनय सहित वंदी कहे, कुंमरी अपना हाल ॥ २ ॥ एक पुरुप आया इहां, शूर महा गुणवंत ॥ ताको द्यो परणाईके, आई मिल्यो अबतंत ॥ ३ ॥ कुलपतको जाके कह्यो, कन्याका दरहाल ॥ ते सुण आया कुंमरपे, बोल्यो वचन रसाल ॥ ४ ॥ अंय परदेशी पाहुणे, कुंमरी

काक ऊमाल ॥ तोकों दिधी आणके, अति सुंद
र सुकमाल ॥ ५ ॥

ढाल २४ मी ॥ नवदेव जोगी मोहनी ॥ ए
देशी ॥ कहे कुंमर स्वामी सुणो, ए तुम वचन
प्रमाण ॥ सु दिशा जागी माहरी, कुंमरी दिधी
आण ॥ १ ॥ ए जग मोटी मोहनी ॥ मोह्याहो
सकल जहान ॥ सुर नर मुनिजन बेतरया, चि
त्त वश किधा हो आण ॥ ए० ॥ २ ॥ तापस
व्रतथी बिहता, ते जाण्या हम मरम ॥ इछा जो
बे ताहरी, तो किजे व्याह करम ॥ ए० ॥ ३ ॥
ए जग मांहि मोहनी, मोह्या हो हम चित्त आण ॥
अरु कुंमरीके बदनमें, लागे कामके बाण ॥ ए०
॥ ४ ॥ शुभ मुहूरत तब देखके, दिधो कन्या
दान ॥ हथ लेवेके वक्तमें, बोल्या कुलपत आण
॥ ए० ॥ ५ ॥ जो चाहे सो मांगिये, में देउंगा
समस्त ॥ नारी संकेते मांगियो, दो मुक तिनो
बस्त ॥ ए० ॥ ६ ॥ लाठी विद्या खटोलनी, ए
देवो महाराय ॥ भेद दियो ए माहरो, इण कुंम
रीने जाय ॥ ए० ॥ ७ ॥ चित्त मांहि इम चिंत
वे, दिजे नहीं नाकार ॥ मांग्याथा सोइ दिया,

करी विलंब तिवार ॥ ए० ॥ ८ ॥ केते दिन आंतरे, तापस आज्ञा लेय ॥ शशी प्रभा नि त नारीने, लेई चाल्यो तेह ॥ ए० ॥ ९ ॥ खटो लीमें बैठकें, कर मांहि ले दंड ॥ रतन संचिया मांहि चल्यो, जिम वायु प्रचंड ॥ ए० ॥ १० ॥ तुरत आई तिस नगरमें, उतरचा कुंमर तिवार ॥ हाथ पकरू निज नारनो, आयो एक घर द्वार ॥ ए० ॥ ११ ॥ धन लालच देई करी, डोसीके घर मांय ॥ रहे तिहां सुख मोजसुं, भोजन पान कराय ॥ ए० ॥ १२ ॥ डोसी साथे बोलियो, तव तेहिज महिपाल ॥ सोपु त्रियां माहरी, करजो सार संभाल ॥ ए० ॥ १३ ॥ में जाउं इस नगर में; देखुं मजा बाजार ॥ एम कही तव चालियो, कोई न लागी वार ॥ ए० ॥ १४ ॥ आगें जातां देखीयो, अथर्वण प्रधान ॥ अश्वफील पैदल थकी, शोभे छे असमांन ॥ ए० ॥ १५ ॥ विसमय होर्के चिंतवे. मंत्री अथर्वण नांम. सागरमे इण पटकीया ॥ ते आया इण ठाम ॥ ए० ॥ १६ ॥ नि रणां कर जाण्या तिणे. जो इण नगर मंझार ॥ मंत्री छे तो माहरी. इहांही डोसी नार ॥ ए० ॥ १७ ॥

अरि विश्वास न कीजीये, वैरी देवे मार ॥ रूप छिपाऊं आपणा, कोइ न जाणे सार ॥ ए० ॥ ॥ १८ ॥ इम चिंती सुमरी तिहां, विद्याथी तिण वार ॥ कुब्ज रूप प्रगट करी, भ्रमे नगर मंझार ॥ ए० ॥ १९ ॥ ढाल भणी चोवीसमी, ऋषजी वचन रसाल ॥ आगे निरणा सांभलो, केम मिले महिपाल ॥ ए० ॥ २० ॥

दुहा ॥ मंत्रीको भय आणके, किधो कुंमर विचार॥गंना होके नगरमें,फिरे कुंअर तिणवार॥१॥

ढाल २५मी ॥ नेण निहाले राणी देवकीरे ॥ ए देशी ॥ नेण निहाले नगरी दिपतीरे, शोभा कहिय न जाय ॥ हाट हवेली मंदरूजी, तिहां शोभे सुखदाय ॥ नेण० ॥ १ ॥ सांझ समें रवी आथम्योरे, आयो नवी भरतार ॥ आकुल हिरदे कन्यकारे, वचन वदे सुविचार ॥ ने० ॥ २॥ माता बार हुई घणीरे. तुम सुत आयो नाहीं॥ में प्यारे प्रितम विनारे, नरहु इण घर मांहि ॥ ने० ॥ ३ ॥ ताको विरह आकरोरे, प्राहुण सम हम प्राण ॥ को उपाय मिलवा तणोरे, भाख्या होय कल्याण ॥ ने० ॥ ४ ॥ डोसी कहे सु

पुत्रिकारे, इहां छे एक उपाय ॥ चक्रेश्वरीके हेरे, जाइ ध्यान लगाय ॥ ने० ॥ ५ ॥ तन नसुं सेवा करोरे, ज्युं सिझे सब काम ॥ वंछत सुख तिहां मिलेरे, इम तुम मिलसी स्वाम ॥ ने० ॥ ६ ॥ शशीप्रभा तिहां जायकेरे, आद जिणंद जुहार ॥ वे कर जोडी आगलेरे, करती सेवा सार ॥ ने० ॥ ७ ॥ चक्रेश्वरी सासण ध णीरे, तुम सेवा कल्याण ॥ पति मेलो कर माह रोरे, आरजी कर प्रमाण ॥ ने० ॥ ८ ॥ क्या ह त्या लेवो माहरीरे, इम कही ध्यान लगाय ॥ ति नो मानो देवांगणारे, अधकी शोभ दिखाय ॥ ने० ॥ ९ ॥ तिण समें तिण अवसरेरे, नरपति ना एक दास ॥ देखीकन्या जई विनवेरे, स्वामि एक अरदास ॥ ने० ॥ १० ॥ श्री श्रीआद जि नेश्वरूरे, सासणकी प्रसिद्ध ॥ देवी नाम चक्रे श्वरीरे, सेव्याथी नवनिध ॥ ने० ॥ ११ ॥ तिण आगे तिन वालिकारे, नारी जोवन वेस ॥ उभी छे निज ध्यानमेरे, शोभे रूप विशेप ॥ ने० ॥ ॥ ११ ॥ स्वामी वर्णन तेहनारे, हम पासे किम थाय ॥ केश वरणस्या शोभतारे, मानो भमर

जणाय ॥ ने० ॥ १३ ॥ चंद वदन मृग लोच नीरे. शोभा शोभे अपार ॥ तेजक्रांत तम उ परेरे. रहे मस्तक मंझार ॥ ने० ॥ १४ ॥ नेत्र कमल दल पाखडीरे. शोभा पोखें अपार ॥ दां त कली दाडम तणीरे. उज्वल छबि मनुहाररे ॥ ने० ॥ १५ ॥ ओठ जिसे आनारकीरे. कलीजु शोभा देह ॥ विकसत राता कमलजुंरे. इसी हथेली तेह ॥ ने० ॥ १६ ॥ आगे कुच ऐसे व नेरे. जाणो कलस समान ॥ वक्षस्थलके भार सुंरे, लचके कमर सुजाण ॥ ने० ॥ १७ ॥ ऊभी ज्युं देवांगणारे, लज्जा पामे तास ॥ भोंह कमां ण सर सांधियारे, कामी नरकी फास ॥ ने० ॥ ॥ १८ ॥ ढाल भली पंचवीसमीरे, खबर हुई नृप पास ॥ रूपजी कहे कन्या तणीरे. पूगे मनकी आस ॥ ने० ॥ १९ ॥

दुहा ॥ चाकर कहे स्वामी सुणो, जानो अ मरी रूप ॥ देखनकुं आतुर हुयो. रतन संचे को भूप ॥ १ ॥ मंजन अंजन तब तिहां, कर कें चाल्या भूप ॥ देव जूहारी निरखतो, तिण कन्याको रूप ॥ २ ॥

ढाल २६ मी ॥ वीरमति अन्यदासमे ॥ ए देशी ॥ महिपत मिठे वचनसुं, पूछे तिनको भेद ॥ मोहनी ॥ किण कारण तुम ध्यानमें, अरु क्या तुमारी उमेद ॥ मो०॥ १॥ मोहन सूरत ताहरी, मोहनी मूत सार ॥ देख्या तुमरा दिदार ॥ मो० ॥ वाध्या हरप अपार ॥ मो० ॥ कहो थे सकल विचार ॥ मो० ॥ १ ॥ ए टेक ॥ बाप तुम्हारो कोण छे, अरु माताका नाम ॥ मो०॥ क्या प्रयोजन, ताहारा अरु कुणसो तुम ठाम ॥ मो० ॥ ॥ २ ॥ वार वार नरपति तिहां, पूछण लाग्या तेह ॥ मो० ॥ निचा मुख कर ध्यानमें, उत्तर कोईय न देय ॥ मो० ॥ ३ ॥ गोठीला नर तेडिया, करते हास्य अपार ॥ मो० ॥ नाना विधकी मस्करी, किधी वहु प्रकार ॥ मो० ॥ ४ ॥ महिपत पासे विनवे, अर्ज सुणो महाराय ॥ मो० ॥ कलापेस होवे नही, गाढो ध्यान लगाय ॥ मो० ॥ ५ ॥ राजा निज दरवांमें, हुकम दीयो फरमाय ॥ मो० ॥ नगरीमें फेरो तुमे, ढंढेरा सुखदाय ॥ मो० ॥ ५ ॥ तीन कन्या जो इहां अछे, बोलावे ससनेह ॥ मो० ॥ सहस पचास दिनार जो

ताको राजा देय ॥ मो० ॥ ६ ॥ काम करो उता वलो, कौतुक जोवू आज ॥ मो० ॥ कंन्या वचन सुणु तिहां, गोडीनें सब काज ॥ मो० ॥ ७ ॥ प डहो एवो वाजतो. सुणीयो तव माहिपाल ॥ मो० मज्ञ बजार ते कुब्जने, झूयो ते ततकाल ॥ मो० ॥ ८ ॥ राय पुरप तसुं झेलनें, खमा किया नृप पास ॥ मो० ॥ बोलासी तुं कूबडो, कुंमरयाने हुल्लास ॥ मो० ॥ ९ ॥ स्वामी तुम सुपसायथी, पुरू सघली आश ॥ मो० ॥ निश्चे करके जाण जो. कहे वचन प्रकाश ॥ मो० ॥ १० ॥ पोथी मारगमें करी, ताड पत्रकी पास ॥ मो० ॥ लागे अती सुहामणी, सम संचा छे तास ॥ मो० ॥ ॥ ११ ॥ नर नारी सब आविया, राजा अरु प्र धान ॥ मो० ॥ सेठ सेनापाति बहु मिल्या, भीड हुई असमान ॥ मो० ॥ १२ ॥ पोथी निज करमें तिहां, ले आयो तिण वार ॥ मो० ॥ वंदे श्री अरिहंतको, आज सुफल अवतार ॥ मो० ॥ मोटो सिंहासण मांडियो, तिण ऊपर महाराय ॥ मो० ॥ बैठा छे तिण आगले. वचन वदे सु खदाय ॥ मों० ॥ १४ ॥ स्वामी आज्ञा दिजीये, वो

.ऊ में आज ॥ मो० ॥ राय कहे वेगा येही,
ीजे जलदी काज ॥ मो० ॥ १५ ॥ देऊंगा
ो में कह्या. तेरे तांई साज ॥ मो० ॥ शंका को
ांणो मती, इम जंपे महाराज मो० ॥ १६ ॥
ोथी वाचे कूबडो, बिना लिखतकी तेह ॥ मो० ॥
ना मांहि आगें करी, देखो स्वामी एह ॥मो०॥
१७ ॥ मोटो शास्त्र माहिरो, इंद्रने देई है
ाय ॥ मो० ॥ संतुष्ट हुयो एकदा, वर दीयो
वितलाय ॥ मो० ॥ १८ ॥ तिणकर पंडित
 हुयो, अष्टांग-जोतस जांण ॥ मो० ॥ जाणुं
ं सब वारता, करसुं सारा वयान ॥ मो० ॥
। १९ ॥ रूपजी कहे भविथण सुणो, ए छवी
समी ढाल ॥ सांभलता रलियांमणी, आगें वा
त रसाल ॥ मो० ॥ २० ॥

दुहा ॥ अथ राजा ए माहरी, पोथीछे प्रधा
न ॥ भले सोंण इसमें लिखे, वाच करूं पहि
वान ॥ १ ॥ महिपतके करपे धरी. वलिवलि दे
खे राय ॥ अक्षर तो दीखे नहि, क्या कारण
इण माय ॥ २ ॥

ढाल २७ मी ॥ राजेश्वर कह्यो मानीयेजी ॥ ए

देशी ॥ राजेश्वर सुण वीनतीजी, कहे कुब्ज सुजाण ॥ ए टेक ॥ इण अक्षरांको जो नर देखे, जाको निरमल वंस ॥ दोय जणाका जा या म पेखे, है तसु खोटा अंस ॥ रा०॥ १ ॥ चालंता इम इंदर कह्योथो, मोपे कर सुपसाय ॥ आण देखता राजा चिंते, कहूं तो हांसी थाय ॥ रा० ॥२॥ त्रिया चरित्र न कोइ जाणे, क्या वडे घरणी नार ॥ इण लखणेमे निश्चै जाण्या, दोय जणोका विचार ॥ रा० ॥ ३ ॥ विन देखे राजा इम बोले, अहो पुरोहित प्रधान ॥ शोभनीक अक्षरछे एहवा, देखी कीजे वखाण॥रा०॥४॥ पुरोहित देखे तिण अक्षरांको, निजर न आवे तेह ॥ मनमे चिंते हुं त्रिजाती, तिणथी न देखु एह ॥ रा० ॥ ५ ॥ जाणी इम तो हिवे राजा, दूर जो करसी तेह ॥ अरू लोकांमे हांसी थासी, तो भला अक्षर छे एह ॥ रा० ॥ ६ ॥ क्या है क्या है करता आया, राजाका प्रधान ॥ पोथी कु तव देखण लाग्या, न पडे अक्षर जान ॥ ॥ रा० ॥ ७ ॥ इंद्रकी दई है ए पुस्तक, इसको देखे कोय॥ उज्वल वंसको एह लखेजो, एक वा

पका होय ॥ रा० ॥ ८ ॥ मंत्री चिंते निज मन मांहि, जाण्या मेइ नेद, महीपालको में नाखियो आणी मन उमेद ॥ रा० ॥ ९ ॥ व्यभिचारण माता में जाणी, कीधे कितने जार ॥ सील खंड कुसील आदस्यो, वे जणणी व्यभिचार ॥ रा० ॥ ॥ १० ॥ जो माताके लक्षण होवे. तैसे पुत्रमें जाण ॥ प्रगट दुश्चार पणा किम, कीजे इहां बयान ॥ रा० ॥ ११ ॥ इम मंत्री निज अवगुण लोपी, बोल्या अति हुलसाय ॥ अति रमणीक मनोहरू. अक्षर अति शोभाय ॥ रा० ॥ १२॥ नरनारी देखीने लाजे. नीची दृष्ट लगाय ॥ नले नले सब कहतां अक्षर, तब इम बोल्यो राय ॥ रा० ॥ १३ ॥ सत्ताविसमी ढाल नली ए, बोलावण अधिकार ॥ आगे निरणो वे अति सुंदर, कहतां ऋषि सुविचार ॥ रा० ॥ १४ ॥

दुहा ॥ नरपति तब ऊठी कहे, बेग म लावो वार ॥ कुमरी तुम बोलाय दो. इणमे फेर न सार ॥ ॥१॥ तब कुब्जा ते इम कहे. नमो जिणाण होय ॥ पोथी बाचूं आपणी, सांभलजो सब कोय ॥ २ ॥

ढाल २८मी ॥ हरिया मन लाग्यो ॥ ए देशी ॥

उजेणीरो राजीयो, नरसिंघ नांम नृपाल हो ॥
राजन सुण वाणी ॥ ताको मित्र मनोहरू, नां
म अछे महिपालरे ॥ राजन सुन वाणी ॥ १॥
गाढी मित्राइ थकी, राजा रंज्यो तेहरे॥रा०॥
विरह तणे वस राजवी, रूठी दसोटा देहरे ॥
॥रा०॥ २ ॥ नरूअछ नगरे ते गया, सोम
श्री ले नार रे ॥ रा० ॥ चमकी तव पहिली त्रि
या, जलो कह्यो विस्तार रे ॥ रा० ॥ ३ ॥ ऊंची
दृष्ट करी तिहां, सुणवा लागी तेहरे ॥ रा० ॥
जिहाज चढतो तिण समे, फूटो मारगे जेहरे ॥
॥ रा० ॥ ४ ॥ पोथी वाची एतली, अरू कह
सूं प्रनातरे ॥ रा० ॥ तब ऊठी पहिली त्रिया,
दोनो जोडे हाथरे ॥ रा० ॥ ५ ॥ चरणे सीस
नमाइके, पूछे वारंवार रे ॥ रा० ॥ हम ऊपर
कृपा करो, कहो आगे अधिकार रे ॥ रा० ॥६॥
किहां गयो मुझ नाहलो, जीवे छे के नाही रे ॥
॥ रा० ॥ एतो प्रकाश मया करी, क्या छे पो
थी मांहीरे ॥ रा० ॥ ७ ॥ कुवडो बांह ऊंची क
री, देखो तुम नर नाथरे ॥ रा० ॥ ८ ॥ एक
बीलावी नामणी, दूजीने प्रनात रे ॥ रा०॥९॥

राजा सुण हरपत थयो, यांरी बुद्ध अपाररे ॥ रा० ॥ बोलावो बीजी त्रिया, काई लगावो वाररे ॥ रा० ॥ १० ॥ हाथ फैलाई इम भणे, सुणजो हो सावधानरे ॥ रा० ॥ सौर कोई करजो मती, वांचुसरस वखाणरे ॥ रा० ॥ ११ ॥ अबआगें रलियामणो, अछे सरस संबधरे ॥ रा० ॥ पाटो लेकें उतरया, निज कुलको ते चंदरे ॥ रा० ॥ ॥ १२ ॥ दीपकटाहे आवीया, रतनपुरी परधानरे ॥ रा०॥ वज्रसिहराजा तिहां, सोभेछे असमांनरे ॥ रा० ॥ १३ ॥ सागर साथ सभा मांही, मोती परिक्षा सुजांणरे ॥ रा० ॥ अरु मंत्रीकी भामणी, तुरत दिवाई आंणरे ॥ रा० ॥ १४ ॥ हाथी पिण वस आणीया, इत्यादिक विरतंतरे ॥ रा० ॥ चंद्ररेखा चतुराननी, मनमांहि हरपंतरे ॥ रा० ॥ १५ ॥ म्हारे पतिकी वारता, एणे सुणाई आजरे ॥ रा० ॥ दृष्ट ऊठाय देखणलगी, ते कुमरी सिरताजरे ॥ रा० ॥ १६ ॥ पोथी वांचु आगलें, सुणजो सब नरनाररे॥ रा० ॥ चंद्ररेखा परणी तिहां, ले चाल्यो निज लाररे ॥ रा० ॥ ॥ १७ ॥ आव्याथा इस नगरको; लेकें राय

आदेसरे ॥ रा० ॥ चन्द्ररेखा एह कंन्यका, देखी जोवन वेसरे ॥ रा० ॥ १८ ॥ थवंणनें नाखी दीया, सागर माहिं कुमाररे ॥ रा०॥ इस उपरांति कहसुं सही, आगले दिन अधिकाररे ॥रा० ॥ १९ ॥ एम कही मौनी थयो. तव तिहां बीजी नाररे ॥ रा० ॥ हाथ जोड लठको करे, मे तुंमरी बलिहाररे ॥ रा० ॥ २० ॥ थोडोसो किरपा करी, फरमावो विरतंतरे ॥ रा० ॥ कुसलक्षेमकी वारता, कहो मन करि एकंतरे ॥ रा० ॥ २१ ॥ मंत्री मनमें खलभल्यो, एतो कहे मुझ पापरे ॥रा० ॥ अयोग्यकर्म समाचर्यो, तेह पामें संतापरे ॥ रा० ॥ २२ ॥ ए दुःचरित म्हारा कहे, गुझतणी सब बातरे ॥ रा० ॥ आगले कहसी वारता, सब सुणसी नरनाथरे ॥ रा० ॥ २३ ॥ पिण अब जोर न चालता, बेठो छे इहां शयरे ॥ रा० ॥ सक्त नही झेलण तणी, न एह मारा जायरे ॥रा० ॥ २४ ॥ चंद्ररेखा ए माहरी, नारी बरजू केमरे॥ रा० ॥ एह इहां अब पूछसी, कुबडा कहसी तेमरे ॥ रा० ॥ २५ ॥ विरतंत ए राजा सुणें, कोपेगा ततकालरे ॥ रा० ॥ दंड देवेगा आकरा,

ऊठेगा जंजालरे ॥रा० ॥ २६ ॥ तो नासू अब इहां थकी, अथवा सकल विचार रे ॥ रा० ॥ सुणिने इहाथी जागपुं, जिहाज चढी तिणवा रेर ॥ रा० ॥ २७ ॥ हाथ फेराई कूबडो, ते बोल्यो तत्कालरे ॥ रा० ॥ बीजी बोलाई कांम णी, सुणजो थें भूपालरे ॥ रा० ॥२८॥ नरपत परसस्या करे, अरु नर नार अपाररे ॥ रा० ॥ बोली बोली भांमणी, इम सब करे पुकाररे ॥ रा० ॥ २९ ॥ राजा कहे त्रीजी त्रिया, बोलावो इण वाररे॥रा०॥अबसुण आगल वारता,आलस ऊंघ निवाररे ॥ रा० ॥ ३० ॥ सागरमें तिर ता थकां, मछ ऊपर ते होयरे ॥ रा० ॥ आगें जातां देखीयो, सरवर मोटो जोयरे ॥रा०॥३१॥ तापसकी एक कन्यका, परणी तिहां चितला यरे ॥ रा० ॥ पूर्व वात सबी कही. अब इस पु रमे आयरे ॥ रा० ॥ ३२ ॥ डोसी घरमें ऊत र्यो. जोवा नगरी जायरे ॥रा०॥ साकडी सेरीमे मिल्यो. थरवण ते महा रायरे॥रा०॥३३॥ अब क हेसुं में आगले, इम सुण तीजी नाररे ॥ रा० ॥ बेकर जोडी विनवे. तुम चरणोका धाररे ॥रा०

॥ ३३ ॥ अब भाखो कृपा करी, किहां छे हम भरताररे ॥ रा० ॥ जीवे छे किंवा मूवो, तेह कहो सुविचाररे ॥ ३४ ॥ इतनां सुण नृप चिंतवे, क्यां म्हारो प्रधानरे ॥ रा० ॥ अथवा कोई और छे, थरवण नांम वखांणरे ॥ रा० ॥ ३५ ॥ पिण आगल हिवे वारता, सुणू सकल विरतंत रे ॥ रा० ॥ इतले भाखे कूबको, बोलाई निश्चंत रे ॥ रा० ॥ ३६ ॥ जो तुमने नरपत कह्या, ते देवो महा रायरे ॥ रा० ॥ तुष्टमान नृप होइके, मंत्री तुरत बुलायरे ॥ रा० ॥ ३७ ॥ जो कह्या में मुख थकी, दीजे तेह दीनाररे ॥ रा० ॥ इम कहि राजा ऊठीयोरे, आयो निज दरबाररे ॥ रा० ॥ ३८ ॥ नर नारी निज थानके, तुरत पहुंता गेहरे ॥ रा० ॥ चंद्ररेखा चिंते तिहां, भूल पडी मुज एहरे ॥ रा० ॥ ३९ ॥ ए पापी मंत्री भणी, न कीयो राय हजूररे ॥ रा० ॥ पिण ए उपकारी मिल्यो, दुःख कीयो सहु दूररे ॥ रा० ॥ ४० ॥ मंत्री चिंते एहवो, भलो हुयो ए कांम ॥ रा० मर्म प्रकास्या माहिरा, न समज्यो हम स्वाम रे ॥ रा० ॥ ४१ ॥ अब जो राजा आगले, क

सी वारंवाररे ॥ रा०॥ सुण राजा मन आणसी, ोध भाव अपाररे ॥ रा० ॥ ४२ ॥ इम जाणीमें हनें, मार करुं शत खंडरे ॥ रा० ॥ पाछे राय ांणी करी, जो होसी प्रचंडरे ॥ रा० ॥ ४३ ॥ ोइ दाय उपायथी, लेसुं में समझायरे ॥ रा० । अपणा सेवक तेडने, मारो एहनें जायरे ॥ ा० ॥ ४४ ॥ आगें जाय ऊभो रह्यो, मारग मां हे भायरे ॥ रा० ॥ इम सिखामण दे करी, भे ग्या ते समझायरे ॥ रा० ॥ ४५ ॥ कपट करी मं त्री भणे, चल भाई ससनेहरे ॥ रा० ॥ तुमसुं चित्त म्हारो लग्यो, कहुं कहां लग तेहरे ॥ रा० ॥ ४६ ॥ नृपनें जो फरमावीया, चल कर लीजे तेहरे ॥ रा० ॥ कह मंत्री आगो गयो, आयो अपणे गेहरे ॥ रा० ॥ ४७ ॥ ढाल भली अठा वीसमी, वोलावण विस्ताररे ॥ रा० ॥ कुमरी ती नो कुमरने, रिखजी मिलण विचाररे ॥ रा०॥४८॥

दुहा ॥ महीपाल मन चिंतवे, वैरीनो विश वास ॥ घडी एक कीजे नहीं, कैसी करीये आ स ॥ १ ॥ मंत्री मर्म प्रकाशीयो, थोडोसो में आज, कहसुं काल हुइ थका, सब सुणसी मुं

हाराज ॥ २ ॥ महिपाल इम चिंतके, चित्तमें क
रया बिचार ॥ निज करमें दंड ते ग्रही. चाल्यो मझ
बजार ॥ ३ ॥ मार मार करता थकां, लेइ ले
इ हथियार ॥ आया तेहने मारवा, होईने हुसि
यार ॥ ४ ॥ देवाधिष्ठत दंडथी, लाग्या करण सं
ग्राम ॥ एक एककु मारता, जोय जोयके ताम ॥५॥

ढाल २९ मी ॥ ते देखी नृप विचारे रे ॥
ए देसी ॥ ते देखी कुमर विचारेरे, एतो आया
साम्हा म्हारेरे ॥ जो इणथी गेतराणोरे, तो
ए करसी हेराणोरे ॥ ते दे० ॥ १ ॥ इम चिंत
वी साहस धीरो रे, लेई दंड आयो तव तीरो
रे ॥ सिंहनाद कर साम्हां आयारे, मृगां पा
छे ज्युं सिंह धायारे ॥ ते० २ ॥ काल समान तव
पडीयोरे, सुभटांरो मन धड हडीयोरे ॥ किण
हीका दंतजु तोडनारे, जिण पागडी मुख मो
रुनारे ॥ ते० ॥ ३ ॥ किणहीका मस्तक भांग्या
रे, जाणो आयो कालका खाजारे ॥ पवन वेग
ज्युं फिरतारे, सहुना मन धड हडता रे॥ते०॥४॥
किणहीकी बाहां तोडीरे, ते भाजगया मान मो
डीरे ॥ किणहीका खांदा तोडतारे, ते तो भां

ग्यां खांडा ग्रेम्हतारे ॥ ते० ॥ ५ ॥ किणहीकी किधी बांकीरे, कड भांजी वहुनी तांकीरे ॥ इम मनमाही भय धरतारे, भागे सुभट दह दिस ड रतारे ॥ ते० ॥ ६ ॥ तव कुब्रडो एकलो दिठोरे, कुमरयाने लाग्यो मीठोरे ॥ अहो एहना वल भारीरे, इण सारी सेन संहारीरे ॥ ७ ॥ ते० ॥ कर जोड किया प्रणामोरे, आगे ऊभी कन्या तांमोरे ॥ कब पति मिलसी म्हारारे, तुम भापो सयल विचारारे ॥ ८ ॥ ते० ॥ जैसा है तैसा बतावोरे, हमरी तुम धीर बंधावोरे ॥ इम विल वंती दीठी वालारे, रूप फेरयो तिण ततका लारे ॥ ते० ॥ ९ ॥ इम तब तिणारो हियडोरे, विकस्यो निज देखी प्रीयडोरे ॥ अहो बादल विन ए वरस्यारे, कुमरयाका दिल अति हर स्यारे ॥ ते० ॥ १० ॥ रविवंसी कमल दिनकारारे, चंद्रवंसी चंद्र दिदारारे ॥ जिम गरजारथी मो रेरे, नृत्य कर कर मांडे सोररे ॥ ते० ॥ ११ ॥ जाय मंत्रीको करे जुहारारे ॥ स्वामी तिस आगे वल म्हारारे, जोर न चाले इम एकोरे ॥ विग ड गई म्हारी टेकोरे ॥ ते० ॥ १२ ॥ नहीं जी

ते देव तिण पासरे, ते मूके जीवांनी आसरे ॥ देव दानव मानव कोईरे, एक दंडतणी विध जोईरे ॥ ते० ॥ १३ ॥ मंत्री मनमें धरु हडी योरे, सेन्यां लेई तापे चढीयोरे ॥ तेहिज रूप कर अडीयोरे, सब सुभट साथे भिडीयोरे ॥ ते० ॥ १४ ॥ जोध सुभट भर पूरारे, तिण आगे बल थया अधूरारे ॥ तब मंत्री सनमुख दौड्योरे, मानो कल्लरमें छूटो घोडोरे ॥ ते० ॥१५॥ हाको हाक मचावेरे, सब मंत्री सनमुख आवेरे ॥ पाव न पडे तब आघोरे, जब देहीको बल भाग्योरे ॥ ते० ॥ १६ ॥ दंड हणकर बांध्योरे, अपनां औसर जब लाध्योरे ॥ किण वात कही राजा पासेरे, तब भूपत चितमे विमासेरे ॥ ते० ॥ १७ ॥ अहो मंत्रीने क्यां कीधोरे, जाई कुबजेने दुःखदीधोरे ॥ मरम वचन इम जाणोरे, तिणथी एह कीध समाणोरे ॥ ते० ॥ १८ ॥ तो निश्चे में जाणयारे, ए मंत्री अधिक अयाणारे ॥ एसो नर गुणवंतोरे, जिण ठीक बताया तंतोरे ॥ ते० ॥ १९ ॥ इणको काई मारण ध्यायारे, एतो मरम भेद हम पायारे ॥ भा

स्योथो तव इण नेदोरे, तिणथी इण पाम्यो खेदोरे ॥ ते० ॥ २० ॥ जोतिक निमत्त जो नांखे, एसो ओर न कोई दाखेरे ॥ के वली सार एक पोथीरे, ओर वाता सारी थोथीरे ॥ ते० ॥ ॥ २१ ॥ तो जाई तेहने उवारुरे, निज मन ना मनोरथ सारूरे ॥ स्यूं होय पीछे पछतायारे, इम चिंती नृप तिहां आयारे ॥ ते० ॥ २२ ॥ आधी ढाल केदारा रागेरे, ऋषजी कहे सुणी ये आगेरे ॥ किण विध राजा पूछेरे, कहो वात नो नेदज स्यूछेरे ॥ ते० ॥ २३ ॥

दुहा ॥ तव राजा इण पर कहे, मंत्री वडो गिवार ॥ दुःख दीधो जो तुम नणी, जांणी न ही तुम सार ॥ १ ॥

ढाल तेहिज ॥ परदेशी यार मेरी अखीयां लगी ॥ ए देसी ॥ एह वचन सुणके महीपाल, च रण नमी कहे वचन रसाल ॥ वलिहारी तोरे नांम, म्हारी अरज सुणो ॥ ए टेक ॥ पूछे रा जा इणके पास, ए त्रिया बेठी छे उल्लास ॥ व० ॥ १ ॥ महिपत पूछे ते तिणवार, कहो एह कैसा विचार ॥ व० ॥ तव ते बोली श्री महारा

ज, हम प्रीछडाए मिलीया आज ॥ ब० ॥ २ ॥ सागर माहि नाख्यो एह ॥ थारा थवेण मंत्री जेह ॥ ब० ॥ पुण्य उदेथी प्रीत आय, देवी म्हारे हुई सहाय ॥ ब० ॥ ३ ॥ पिण राजन इ हां अब परधान, मारणरो कीधो सामान ॥ ब०॥ जाके होवे पुण्य सहाय, तापे कोई न चले वलाय ॥ ब० ॥ ४ ॥ तब नरपत्त कहे वचन विचार, किम न पिछाणो इतनी वार ॥ ब० ॥ जो संवंध एसोथो एह, पहिले कीधो क्यों न सनेह ॥ ब० ॥ ५ ॥ वे कर जोडी बोले तांम, अर्ज हमारी सुणीये स्वांम ॥ ब० ॥ विद्या वसन पिछांणो रूप, इम सांभलने हारख्यो भू प ॥ ब० ॥ ६ ॥ पूछ्यो थो हम प्रीत विचार, तब इण कीधो प्रगट दिदार ॥ ब० ॥ आज्ञा देवो अब महिपाल, सुंदर रूप करे ततकाल ॥ ब० ॥ ॥ ७ ॥ वचन वदे राजा अभिराम, आपा प्रग ट करो गुण धांम ॥ ब० ॥ दिनकर जिम वा दलमें जोय, तिम कुंअर तब ऊभा होय ॥ ब० ॥ ८ ॥ मंत्रीने देख्यो महीपाल, धरणी ढलीयो ते ततकाल ॥ ब० ॥ मंत्रीको तिहां मरणो ह

थं. करम तणी गत एहवी जोय ॥ व० ॥ ९॥ जानो दीखे काम कुमार, राजा हरख्यो हिय मझार ॥ व० ॥ याको चरित्त अपूर्व आज, पुण्यवंत एह सिरताज ॥ व० ॥ १० ॥ लाउ इहासे बेग प्रधान, चाकर देख छूटे प्राण ॥व०॥ आई नृपसुं भांखे तेह, स्वामी कीधाना फल एह ॥ व० ॥ ११ ॥ तुष्टमांन हुयो महाराय, तिस मंत्रीका गेह दिलाय ॥ व० ॥ अरु नृपनें धन सनमांन, दीधो जाणी पुरष प्रधान॥ व० ॥ १२ ॥ लेके अपनी तीनो नार, सुख भोगें तिहां विवध प्रकार ॥ व० ॥ जावे नित नृपके दरबार, बुद्ध परिक्षा करण विचार ॥ व० ॥ १३ ॥ हाथी म्हारे एक प्रधान, जोको तोले ताको परमाण ॥ व० ॥ हमसुं भांखे आणी जोय, गज परमाण एतलो होय ॥ व० ॥१४॥ सभा लोक सब चिंते तिहां, क्यां उपाय जो कीजे इहां ॥ व० ॥ कर जोडीनें वंदे कुमार, कहेसुं स्वामी तोल विचार ॥ १५॥ आज्ञा दीजे मोकु स्वाम, सारुं जाइ वंछत कांम ॥ व० ॥ तब आदेस ज्युं लेय कुमार, चाल्यो बेग म लाई वा

र ॥ ब० ॥ १६ ॥ प्रोहण मांहि तुरत तिवार, तेहिज गज कीधो असवार ॥ ब० ॥ पाणी मां हि जब जेता गयो, तब अहिनाण परमांण जो कीयो ॥ ब० ॥ १७ ॥ पाग उतारया ते गज राज, जाठा नरकें कीधो साज ॥ ब० ॥ तोल या तिणका परमाण, जाई रायसे कीयो बखाण ॥ ब० ॥ १८ ॥ राजा हर्ष हीये न समाय, ई ण नरकी सोभा जग मांय ॥ ब० ॥ जिम मोपें वरणी नही जाय, म्हारो मन मोह्यो इण आय ॥ ब० ॥ १९ ॥ जो एहने मे करुं प्रधा न. तो जन माने अधकी आन ॥ब० ॥ अथवा ओरजुं परखुं आज. इम चिंतवे तब ते नरराज ॥ ब० ॥ २० ॥ पंचाग अने शिरपाव. राजा दी धो तिण प्रस्ताव ॥ ब० ॥ अन्य दिवस सं र माहि खंभ, काठे ऊंभो बांधो थंभ ॥ ब० ॥ ॥ २१ ॥ जो बांधेगा इणकुं आज, सो पावे मं त्री पद राज ॥ ब० ॥ इम सुण लोक करे ऊ पाय, वांधण केरी मनसा थाय ॥ब०॥ २२ ॥ तब तिहां बुद्धी करी महिपाल, खुंटो एक काठे ततकाल ॥ ब० ॥ गाड्यो ताम रासडी लेय;

सरके फास दे बांध्यो तेह ॥ व० ॥ २३ ॥
तब चउ फेर फिरीनें तेह, सरके फास ते मांहि
देय ॥ व० ॥ खेचोबांध्या हरष्या राय, दी
धो मंत्रीपद सुखदाय ॥ २४ ॥ व० ॥ पाले प्र
जाने जिम माय, बालकने राखे सुखमांय ॥
॥ व० ॥ बहु राजोका मोह्या चित, महिपतने ते
प्रणमे नित ॥ २५ ॥ व० ॥ अन्य दिवस रा
जा मनमांय, चिंते पुत्री द्यु परणाय ॥ व० ॥चंद्र
किरण सरिखा एह, गुणवंता जाणू ए गेह ॥२६॥
चंद्रश्री पुत्रीनो नांम, अब एहने व्याहू अभि
राम ॥ व० ॥ पुत्र ठोर में समझु एह, दिक्षा ले
स्यूं राजजु देय ॥ २७ ॥ व० ॥ ये नर है गुण
नी खान, पुण्य थकी हम मेलो आण ॥ व० ॥
गुणवंतने जो देवूं राज, तो सोचा प्रामु सिरता
ज ॥व०॥ २८ ॥ पूरण थई उगणतीसमी ढाल,
कहे ऋषजी वचन रसाल ॥ व० ॥ जगमें पुण्य
तणा फल एह, राजसुता इम पामें तेह॥व०॥२९॥
दुहा ॥ चद वदन मृग लोचनी, चंद्रश्री इ
ण नाम ॥ राजाके आग्रह थकी. परणी ते अभि
राम ॥ १ ॥ देय अमोलक दायजा, राजा मनहर

थंत ॥ दो गंधक सुरनीपरे, भोगे सुख अत्यं त ॥ २ ॥ एक दिवस चित्त चिंतवे, महिपाल सुकुमार ॥ अब देखावू जायने, कलातणां फ ल सार ॥ ३ ॥ गर्व कियाथा रायने, उही राय न रसिंघ ॥ उजेणीमे जायके, मांडू तिणसुं जंग ॥ ४ ॥ अभिप्राय जाई कह्यो, सब सुनके नर नाथ ॥ संग किया बहू सूरमां, अरु निज कुमरी साथ ॥ ५ ॥ रतनपुरो नगरी भली, वज्रसिंघ तिहां राय ॥ निज सेवकको भेजके, फोजा लेई बुलाय ॥ ६ ॥

ढाल ३०मी ॥ भूपत आइ मिल्योहो. वज्रसुनं घ उदार ॥ ए देशी ॥ महीपल आवीयाहो, साथें सवल परवार ॥ नारी चारो साथमेंहो, अ रु शूर सुभट अपार ॥ म० ॥ १ ॥ खटोली ऊ पर चढताहो, साथे चारो नार ॥ ओर फोज सव भूंममेंहो, चाले तेहनी लार ॥ म० ॥ २ ॥ अनुक्रमें जाता थकाहो, नगर उजेणी बार ॥ सेवक राजा पाखतीहो, भेजे ते तिणवार ॥ म० ॥ ३ ॥ जाइ सुणावो माहरोहो, राय भणी स व वात ॥ मित्र तुमारो आवीयोहो, जाइ मिलो

नर नाथ ॥ म० ॥ ४ ॥ महीपाल ते आपणों
हो; कला थकी वहु रिध ॥ ल्यायो छे तुम आ
गलेहो, कीया मनोरथ सिद्ध ॥ म० ॥ ५ ॥ वि
नय सहित आवो तिहांहो, लीजे मित्र मिला
य ॥ मांन तजो के सूरमांहो, एको काम कराय
॥ म० ॥ ६ ॥ दुत जाइ राजा कनेहो, कही बा
त समझाय ॥ मित्र तुम्हारो आवीयोहो, लीजे
कंठ लगाय ॥ म० ॥ ७ ॥ क्या सूरा संग्राममे
हो, होजो थें हुसियार ॥ राजा क्रोधें परजल्यो
हो, देखो गरव विचार ॥ म० ॥ ८ ॥ माथे तो
डी चाढकेहो, बोल्या वचन करूर ॥ जाई कह
जो तेहनेहो, आसी राय हजूर ॥ म० ॥ ९ ॥
वजवाई रण नेरकाहो, तव बोल्यो प्रधान ॥
स्वामी एहवी वारताहो: तुमें करो अजांण ॥
म० ॥ १० ॥ साम्हा लडतां जोरसूंहो; जगमें
होसी हास ॥ मित्राइ तुम मोटकीहो, अव तुम
देउ त्रास ॥ म० ॥ ११ ॥ जो नवी जीतो ते
हसुंहो, तो अपजस जगमांय ॥ ओर वात ए
क मोटकीहो, मिली खटोली ताय ॥ म० ॥ १२ ॥
तीन ऊपर आकासमेहो, भमतो रहे ते देव ॥

अरु मंत्री रायनाहो, जीत-लीया ततखेव ॥म०
॥ १३ ॥ जीती न सके देवताहो, सूर अति कुं
ऊार ॥ आदर दीजे तेहनेहो, कलावंत सुकुमा
र ॥ म० ॥ १४ ॥ पूर्व तुमे कोप्यां थकाहो, ग
यो प्रदेसा मांय ॥ ल्यायो रिद्ध एतलीहो, ज
गमें शोभा पाय ॥ म० ॥ १५ ॥ दुत मोकलो
आकरोहो, तिणथी ए महिपाल ॥ संतोषे तुम
मानथीहो; बचन मानो नृपाल ॥ म० ॥ १६ ॥
अथवा कीजे एहवोहो, सीम संधी नृपाल ॥ कट
क देई तुम तेहनेहो, आज्ञा द्यो महीपाल ॥
म० ॥ १७ ॥ छाना होके रायजीहो, देखो तेह
ना हात ॥ जो जीतें ते तेहनेहो, तो वस आसी
नाथ ॥ म० ॥ १८ ॥ अरु जो शूरा मोटकाहो;
तो जीते तुम राय ॥ ज्युं जांणो फिर तिम करो
हो, मंत्री इम कहे वाय ॥ म० ॥ १९ ॥ रिख
जी कहे एतलीहो, कही तीसमी ढाल ॥ मंत्री
नी बुद्ध निरमलीहो; दूर करे जंजाल ॥ म० ॥ २१ ॥

दुहा ॥ सीम संधी नृप तेडीया, हुकम दी
या फरमाय ॥ महीपालसे तुम अडो; एम क
ह्यो महाराय ॥ १ ॥ आज्ञा कारी सुण हुकम. सु

भट महा फुंझार ॥ सावधान ते सहु हुया, हो ईने हुसियार ॥ २ ॥ दूत एक तिहां मोकल्यो, जिहां महिपाल कुमार ॥ गेरु देस तुं मांहरा, के हो जो हुसियार ॥ ३ ॥ देसी पडे डलाइणो, खबर न कीधी मोय ॥ अब आवेछे रावणा,सा वधान तुं होय ॥ ४ ॥ दुत वचन श्रवणे सुण्या, ढील कीसी इणवार ॥ हुसियारीमे होइके, वेठो हुं तइयार ॥ ५ ॥ दूत वचन आइ कह्या, अ पणे स्वामी पास ॥ रणभेरी वाजा थका, सुभ ट भये उल्हास ॥ ६ ॥ गर्व थकी राजा चढा, सव फौजा श्रंगार ॥ वक्तर टोपजु उढके, लेई करमें तलवार ॥ ७ ॥ उदधपूर ज्युं आवीया, रेणुं रही नभ गाय ॥ अश्व हींसे गज गुलगुले, रणमें सोर जणाय ॥ ८ ॥

ढाल ३१ मी ॥ आतुरे अति जाणी करी ॥ ए देसी ॥ जोवोरे वल महिपालनो. पूर्व पुण्य प्रसादोरे ॥ महीपत सांम्हा आईया; करकर अति अहलादोरे ॥ जो० ॥ १ ॥ शूर सुभट वल धारके, सामां करे पुकारोरे ॥ हम आगे को शूरमा, ऊठण सक्त संभालोरे ॥ जो० ॥ २ ॥ महिपाल

रण रंगमें, तेजक्रांत नरपूरोरे ॥ सनमुख आय
चालके, घसमसतो बहु सूरोरे ॥ जो० ॥ ३
हय गय अति सिणगारीया, रथ समुह झ
कारोरे ॥ कर हुसियारी महिपती, मांड्यो झूं
तिवारोरे ॥ जो० ॥ ४ ॥ धनुष्य तीर छूटण
गे, मानो पावस धारारे ॥ वरसण लागे ती
ज्यूं, माच्यो घोर अंधारारे॥जो०॥५॥ वाणे अंब
छाईयो, देखे देव तमासारे ॥ रुधिर वहि खाल
वह्या, शूर सुभट तव नास्यारे ॥ जो० ॥ ६
तिणकाल ने तिण समे, महिपाल निज शूरोरे
पेर खिस्या तव जाणके, आप चढा गुण पूरो
॥ जो० ॥ ७ ॥ दंड लेई ऊंचो कीयो, गगन
ती चल आयोरे ॥ बहू जोधा धडहड पडे, पाव
पेर हटायोरे ॥ जो० ॥ ८ ॥ दंड फेरने मार
यो, शूरा न होवो आधारे ॥ गज कुंभस्थल
भांगीया. भय करने ते भागारे ॥ जो० ॥९॥
रथमे बैठा राजवी, मारे दंड प्रहारोरे ॥ चू
ण कीधा तेहने, भाग्यो राय तिवारोरे ॥ जो०॥
॥१०॥ माथा दंत अरु गातीया. कटि वाह वलि
जाणोरे; भांज्या बहु प्रकारथी ॥ सुभट भये है

शणोरे ॥ जो० ॥ ११ ॥ वज्रराण जिम वज्र थी, कोप करे विकरालोरे ॥ तिम ते सुभटा ऊपरें, मारकरे महिपालोरे ॥ जो० ॥ ११ ॥ शूर नाठे जे रायके, तव कोप करीने धायोरे ॥ सरासरी नाखे तिहां. बाणे अंबर छायोरे ॥ जो० ॥ ॥१२॥साम्हा आता तीरने. दंड थकी तिण वारो रे ॥ कांपे तेह उतावलो. कोई न लागे वारोरे॥ जो० ॥ १३ ॥ जयपाल नृप ऊपरें. क्रोध करीने आयोरे ॥ दंड प्रहार दीयो तिहां. तसु गज भयथी भाग्यो रे ॥ जो० ॥ १४ ॥ राय बिना प्रजा किसी. तिण पाछे सव शूरारे ॥ भागे कायर होयके, बाजा जय रणतूरारे ॥ जो० ॥ ॥ १५ ॥ राजा देखी चमकीयो. कहे मंत्रीसे विचारोरे ॥ लाज राखी ते मांहरी. भलो कीयो उपकारोरे ॥ जो० ॥१६॥ पुण्यवंत नर एहवा. थोडे दिनके मांहिरे ॥ साहवी एहिज मोटकी. वुद्ध तणे वस पाईरे॥ जो० ॥ १७ ॥ पुण्य थकी सुख संपजे. पुण्ये जस सोभागरे. पुण्ये सघली आपदा. परही परही भागेरे॥ जो० ॥ १८ ॥ ढाल भणी एकतीसमी.कहे ऋष विस्ताररीरे॥मंत्री

केरी वृद्धथी. राय वात सुविचारीरे ॥जो० ॥१९॥

दुहा ॥ राजा मनमें चिंतवे, द्यूं आदर सन मान ॥ ए प्राण वल्लभ हम मित्र है, अब क्या कीजे ताण॥आयो राय उतावलो, राज तणें दरम्यान॥अय मंत्री तुम जायाकें.लावो मित्र सुजान॥२॥

ढाल ३३ मी ॥ राम पधारीया ए ॥ ए देसी ॥ कुमर पधारीयो ए, सजन केरे गेह ॥ आदर दे राजा घणा ए, आणे मित्र सनेह ॥ कु० ॥ १ ॥ मंत्री राजा हुकमथीजी, तुरत आया तिणवार ॥ माहिपाल आदर दीयोजी, बैठी करे सुविचार ॥ कु० ॥ २ ॥ कुशल क्षेम पूछा थका जी, तब बोल्या प्रधान ॥ दूत कह्योथो तुमत णोजी. राज सभामें आण ॥ कु० ॥ ३ ॥ हरप हुयो मनमें घणोजी, आव्यो थो राजान ॥ चातक स्वाति तणी परेजी, पाम्या सुख असमान ॥ कु० ॥ ४ ॥ मारगमें नृप वारताजी, लोका मुखथी एह ॥ सीम संधी राजा अछताजी, जुद्ध करेछे तेह ॥ कु० ॥ ५ ॥ इम सुण राजा मोकल्योजी, मेटण काजे जेर ॥ बरजण अबमें आईयो जी, नेह छोड किम वैर ॥ कु० ॥ ६ ॥

दोष नही अरु रायना जी, हम नृप हुकम करूर ॥
राखो भूमी जतनमेजी, अरिने करीये दूर
॥ कु० ॥ ७ ॥ अणजांण्या मे एहनोजी, दो
पजु कीजे दूर ॥ स्वामी खेद न कीजीये जी, तु
म तो मोटे शूर ॥ कु० ॥ ८ ॥ चतुर पुरुष ज्यु न
ही करेजी, अणजाण्या पे क्रोध ॥ अब चलीये
उतावलोजी, लेई सगले जोध ॥ ९ ॥ कु० ॥ देर
होसी तो आवसी जी, इहांही ते नृपाल ॥ तुम
दरशन आकंपीयोजी, तो वेग चलो महिपाल ॥
॥ १० ॥ कु० ॥ स्त्री सहित खटोलनीजी, चढकर
चाल्यो तेह ॥ इंद्र शसीकी उपमा जी, शोभा
अधकी देय ॥ ११ ॥ कु० ॥ जाता केती भूमका
हो, लेई सब परवार ॥ राय देख उभो थयोजी.
मिलियो बांह पसार ॥ १२ ॥ कु० ॥ आनंद मन
मे उपज्योजी, चारो महिला साथ ॥ उतर्यो बे
कर जोडनेजी, प्रणमे पृथ्वी नाथ ॥ १३ ॥ कु० ॥
मित्र उठाई कंठसूजी, लीधो तुरत लगाय ॥
राजा मस्तक चूंबतोजी, हरप हीये न समाय ॥
कु० ॥ १४ ॥ जाचकजन जय उचरेजी, वंछ
त देवे दान ॥ भले महुरत आवीया जी, नग्र

रीके दरम्यान ॥ कु० ॥ १५ ॥ दीधा मंदिर मा लियाजी, ओर देस भंडार ॥ यथा जोग सब जाणके जी, संतोष्या परवार ॥ कु० ॥ १६ ॥ सुख अनेक प्रकारनाजी, पाम्यांव सिरदार ॥ पूरव पुण्य. प्रसादथीजी, दिन प्रते मंगलचार ॥ कु० ॥ १७ ॥ रंभसमांनी कामनीजी, नारी शोभे च्यार ॥ पूरव वीतक वारताजी, राय सुणी तिणवार ॥ कु० ॥ १८ ॥ राजाका मन मोहीया जी, वाधी प्रीत अपार ॥ दान सील तप भाव नाजी, धर्मजु च्यार प्रकार ॥ कु० ॥ १९ ॥ सामायिक संवर करेजी, अरु नित देवे दान ॥ विना भावना साधुकीजी, आहार करण पचखा ण ॥ कु० ॥ २० ॥ चवदे नेम चितारताजी, अरु श्री जिनकी आण ॥ रात दिवस नित पा लतोजी, सुणे सुगुरुकी वाण ॥ कु० ॥ २१ ॥ गछ नायक अती दीपताजी, छह कायाके दयाल ॥ पूज मनोहरदासकेजी, चरण नमुं त्रिकाल ॥ कु० ॥ २२ ॥ श्री पूज [illegible] आगम अ

तेहनांजी, पूज्य श्री स्योराम ॥ तांस शिष्य जग दीपतोजी, हरजीमल गुण धाम ॥ कु० ॥२४॥ रतनचंद इण ऋरथमेजी, तेज तपे जिम ज्ञाण ॥ ऋाज्ञाकारी श्रावक हुयाजी. सुध सरधाके जाण ॥ कु० ॥ २५॥ तिण ऋागें सिष्य जाणी येजी, कवरसेन प्रधान ॥ गुरु उपकारी मांह राजी, मेटन तिमर ऋज्ञान ॥ कु० ॥ २६ ॥ समगत धरम बताईयोजी, इण संसार मकार ॥ वुडंता जिन उधरयोजी, ग्यान जगायो सार ॥ कु० ॥ २७ ॥ चौरासी लक्ष जोनमेजी, न मीयो ऋनंतीवार ॥ गुर बिन ज्ञान न पाईयो जी, श्री जिन वचन विचार ॥ कु० ॥ २७ ॥ दे वे ऋरिहंत न सेवीयाजी, न करी सतगुरु से व ॥ निंद्या विकथा ना तजीजी, धर्म न जाण्या भेव ॥ कु० ॥ २८ ॥ ऋब गुरुदेव प्रसादथी जी, जाण्या समकित भेद ॥ दृढ सरदा प्रभु ध र्मनीजी, लागी मोह उमेद ॥ कु० ॥ २९ ॥ म हीपाल चरित्रनोजी, एह कह्यो ऋधिकार ॥ गु रु चरणो सुपसायथीजी, पहले खंड मकार ॥ कु० ॥ ३० ॥ ऋल्प वुद्ध मम जाणीयेजी, ऋ

धिका उगा जोय ॥ मिछामि दुक्कड तेहनाजी, मं न वचनसुं मुक्त होय ॥ कु० ॥ ३१ ॥ रिखजी क हे कर जोरुकेजी, ए गुरुनो उपकार ॥ जिम मं जरी प्रनावथीजी, पिक वेण सुपीयार ॥ कु० ॥ ३२ ॥ श्रावक रागी धरमकेजी, वडसत ग्रा म प्रधान ॥ आग्रह बहु कीधा तिहां, पाले श्री जिन आण ॥ कु० ॥३३॥ ढाल कही बत्तीसमी जी, नाद्रव मास मजार ॥ तिथ द्वादसके दिने जी, वारोमे गुरुवार ॥ कु० ॥ ३४ ॥ विक्रम सं वत आवीयोजी, उन्नीसे तेतीस॥कीयो चोमासो नावथीजी, पुगी मनकी जगीस ॥ कु० ॥ ३५ ॥ ॥ इति उपदेस रतन माल श्रीमहिपाल चरित्र प्रथमाधिकार संपूर्ण ॥

दुहा ॥ सासण नायक वंदीये, जगमें मोटे वीर ॥ चरण कमल तेहना नमुं, कंचण बरण शरीर ॥ १ ॥ सामायिक सूधी करे, त्रिकरणे त्रि काल ॥ रूके आश्रव द्वारको, उकेणी नृपाल ॥ ॥ २ ॥ समता रस पीवन तदा, तब बैठो मही पाल ॥ देव दुंदनी वाजती, राय सुणी तिण काल ॥ ३ ॥ आवे जावे देवता, मनमें करी वि

चार ॥ सामायिक पूरी करी, पूछ्यो भेद तिवार ॥ ॥ ४ ॥ स्वामी नगरी बाहिरे, एक मुनीको आज ॥ निरमल केवल ऊपन्या, आइ नमें सुरराज ॥ ५ ॥ राजा वंदन आईयो, साथे ले मही पाल ॥ दई तीन प्रदक्षणा, नृप वंदे ततकाल॥ ॥६॥ भाव सहीत नीचा नमी, सनमुख बेठो आय॥ केवली देवे देसना. सघलाने हितलाय ॥७ ॥

ढाल ३३ मी ॥ जीहो जाणा अवधिप्रजुंजनें ॥ ए देशी ॥ जीहो मुनिवर देवे देसना. जीहो इण ससार मझार ॥ जीहो दस दृष्टातें दोहलो. जीहो मानवनो अवतार ॥ चतुर नर सेवो श्री जिन धरम॥ ए टेक ॥१॥ अरु दश बोलजु पांमता. जीहो दोहिला कह्या जिनराय ॥ जीहो अब पांमीने एहवो.जीहो धरम करम सुखदाय ॥ च० ॥ २ ॥ जीहो भाख्यो श्री जिनराजने. जीहो चार प्रकारे धरम ॥जीहो दानसील तप भावना. नासे इणथी करम॥च०॥ ३॥जीहो ए चारो सुख कारीया, तांमें पहीलो दांन॥ जीहो पुण्य अंकुर उपायवा, जगमें मोटो दांन ॥ च० ॥४॥ जीहो पाप मंथणको मोटको, मंत्र समांण पिछां

ए ॥ जीहो दावाग्नी दालिद्रको, जीहो अरु दुःख काटण दांन ॥ च० ॥ ५॥ जीहो करम राग पाछे लग्यो, तांको उपध जाण ॥ जीहो स्वर्ग मोक्ष के कारणे, पैडी सम ए वखाण ॥ च० ॥ ६ ॥ जीहो चित्त वित्त पात्र मिल्यां, सुफलो होवे दान ॥ जीहो दान तणे सुपसायथी, पामें अमर विमाण ॥ च० ॥ ७ ॥ जीहो दुरगत रूपी वार को, आगल आडी आंय ॥ जीहो सीले सुर शीव पामीयें, जीहो अरु उपसरग टलाय॥ च० ॥८॥ जीहो करम काठकु बालवा, तप छे अगन समान, जीहो लवध उपावे अंगमें ॥ जीहो अरु देवे सिवथान ॥ च० ॥९॥ जीहो दानादिक जो धर्म छे, तिणमें भाव प्रधान ॥ जीहो यह खपावे दल करमने ॥ जीहो जव आवे शुभध्यान ॥ च० ॥ १० ॥ जीहो एहज च्यार प्रकारना, जीहो भाख्या श्री जिनराय ॥ जीहो एकएकथी निरमलो, जीहो करतां शिवपद थाय ॥ च० ॥ ११ ॥ जीहो एकजु दान प्रभावथी, जिम सुमिण गोपाल ॥ जीहो सुख अधिका तिण पामिया, मेटतो भव जंजाल ॥ च० ॥१२॥ जीहो

राय पुछे कर जोडने, कीजे किरपा स्वाम ॥
जीहो भाखो ताकी वारता, जीहो जे इहा ली
धो नांम ॥ च० ॥ १३ ॥ जीहो केवली भाखे
रायसुं, जीहो सुणीये पृथवी नाथ ॥ जीहो ता
को चरित्र सुहामणो, जीहो वे जगमें विख्यात
॥ च० ॥ १४ ॥ जीहो जंबू दीपके भरथमें, श्री
मंडण पुर जाण ॥ जीहो हाट हवेली मंदिरू,
जीहो शोभे ते असमान ॥ च० ॥ १५॥ जीहो
वाभी वाग मनोहरू, जीहो सरवर कूप प्रधा
न ॥ जीहो सेठ वसे तिण नगरमें. दान रुचो त
सु जाण ॥ च० ॥ १६ ॥ श्रावक धर्म करे तदा,
पाप थकी विरक्त ॥ जीहो रहे सदा आनंदमें,
करे साधुनी भक्त ॥ च० ॥ ॥ १७ ॥ जीहो पा
ले व्रत श्रावक तणां, अरु नित चौदा दान ॥
॥ जी० ॥ ते एक दिन एक साधुनें. वोहरावे अ
न्नपांण ॥ च० ॥ १८ ॥ जीहो देवे दान जु भ
क्तिथी, पोषे पात्र तिवार ॥ जीहो वस्त्र वोहरावे
सुकता, आणी भाव अपार ॥ च० ॥१९॥ जी
हो ढाल भली रलियामणी. जीहो तेतीसमी
ए जाण ॥ जीहो ऋपजी कहे संसारमे, जीहो

